# जगद्गुरु आदिशङ्कराचार्य



सृष्टि के आरम्भ से भारतवर्ष में अवतारों की एक बहुत बड़ी शृंखला रही है। निर्गुण निराकार परमात्मा सन्तों के परित्राण, दुष्टों के उद्धार तथा धर्म संस्थापना के लिए समय-समय पर इस धरा पर अवतरित होते रहते हैं। भगवान् विष्णु के दशावतार तथा चौबीस अवतार इसी क्रम में आते हैं। इन अवतार क्रमों में जगद्गुरु आदि श्री शंकराचार्य भगवान् सदाशिव के अवतार माने जाते हैं।

जगद्गुरु आद्य श्री शंकराचार्य का प्रादुर्भाव वैशाख शु. ५ वि.सं. ८४५ (सन् ७८८ ई.) में केरल प्रदेश (दक्षिण भारत) के कालड़ी ग्राम में पिता श्री शिवगुरु एवं माता श्री आर्याम्बा के यहाँ हुआ। बाल्यकाल से ही आपकी अलौकिक प्रतिभा का परिचय सब लोगों को होने लगा। पाँचवें वर्ष में विधिवत् उपनयन संस्कार के अनन्तर आप गुरु के पास अध्ययन करने गये। आठ वर्ष की स्वल्पायु में आपने संन्यास ग्रहण हेतु गृह त्याग किया, जो विश्व के इतिहास में एक अलौकिक घटना है। योगदर्शन के रचयिता पतंजलि महर्षि के अवतार श्री गोविन्दाचार्य भगवत्पाद को गुरु वरण कर उनको खोजते हुए नर्मदा तीर स्थित एक गुफा में श्री शंकराचार्य ने उनके दर्शन प्राप्त किए और कुछ वर्षों तक उनकी सेवा में रहकर साधना एवं स्वाध्याय सम्पन्न किया। आचार्य शंकर की काशी यात्रा में भगवान् शंकर ने चाण्डाल रूप धारण कर आप की परीक्षा ली और सब प्रकार से योग्य सिद्धकर विश्वनाथ रूप में आपको दर्शन दिये।

उत्तरभारत में श्री बद्रीनाथ स्थित व्यासगुफा में आचार्य शंकर ने चार वर्ष तक निवास किया और उपनिषद्, गीता, ब्रह्मसूत्रादि ग्रन्थों पर अपना प्रामाणिक भाष्य लिखा। उस समय आपकी आयु सोलह वर्ष हो चुकी थी जो विधाता एवं महर्षि अगस्त्यादि प्रदत्त आयु की सीमी थी। किन्तु महर्षि वेदव्यास जी के उत्तरकाशी में दर्शन आप को हुए और आपके द्वारा लिखे भाष्यों से प्रसन्न होकर १६ वर्ष और आयु का आशीर्वाद भगवान् वेदव्यास जी ने आपको दिया।

आचार्य शंकर ने अद्वैत मत के प्रचार हेतु अपनी दिग्विजयी भारत यात्रा की। धर्म प्रचार के उद्देश्य से एवं भारत की अखण्डता बनाये रखने हेतु चार दिशाओं में चार मठों की आपने स्थापना की। केदारनाथ की अपनी अन्तिम यात्रा में वहीं अन्तर्धान हो गए। अतः केवल ३२ वर्ष की आयु में ही आचार्य शंकर ने वैदिक सनातन धर्म की परम्पराओं में अनेक क्रांतिकारी कदम उठाकर भारत भूमि में धर्म की पताका को पुनः ऊँचा किया। आप द्वारा रचे दो सौ से भी अधिक ग्रन्थों की देन से मानवमात्र आदि शंकराचार्य जी के ऋणी हैं।

देवानुग्रह त्रिदशक महोत्सव वि. सं. २०५५-५६ में श्रीदशमकैलासपीठाधीश्वर जी महाराज ने प्रतिदिन एक घण्टा शांकर साहित्य पारायण का जो नियम लिया है, यह आचार्य शंकर के प्रति निष्ठा का अनुकरणीय आदर्श है। हम सब भी इसका अनुसरण कर आचार्य शंकर द्वारा रचे ग्रन्थों का पारायण कर अपने जीवन को कृतकृत्य बनायें। यही आचार्य शंकर के प्रति सच्ची श्रद्धांजलि होगी।

# देवानुग्रहत्रिदशकमहोत्सवप्रसङ्गे प्रकाशितम्

## श्रीकैलासपीठाधीश्वर परमादर्श आ. म. मं.

# श्रीमत्स्वामी विधानन्द गिरि जी महाराज



आप का जन्म २९ नवम्बर, सन् १९२१ को जिला पटना (बिहार) के गाजी पुर ग्राम में हुआ। आपके पिता श्रीमान् जवाहर शर्मा जी और माता श्रीमती ललिता देवी थीं। आप बाल्यकाल से ही भगवान् की उपासना में रुचि रखते थे। २० वर्ष की आयु में आपने घर गृहस्थी को त्याग कर साधु जीवन अपनाया। आपके गुरुदेव परमहंस स्वामी विज्ञानानन्द गिरि जी महाराज एवं परमगुरुदेव योगीराज स्वामी नित्यानन्द गिरि जी महाराज से आपने परमार्थ पथ की दीक्षा ली। अपनी सारस्वत साधना में आपने काशी में वेदान्त-सर्वदर्शनाचार्य तक अध्ययन कर परीक्षा पास की। तत्पश्चात् आप अध्यापन कार्य में संलग्न हुए। दस वर्षों तक दिल्लीस्थ विश्वनाथ संस्कृत महाविद्यालय के प्रधानाचार्य रहे। वहीं पर निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य म.मं. स्वामी नृसिंह गिरि जी महाराज एवं निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य म.मं. स्वामी महेशानन्द गिरि जी महाराज की छत्रछाया में संन्यास दीक्षा ली।

२१ जुलाई सन् १९६९ को आप कैलास ब्रह्मविद्यापीठ ऋषिकेश के महामण्डलेश्वर पद पर आसीन हुये। आपके कार्यकलापों से तब विद्यमान् कैलास आश्रम के दो पूर्वाचार्य म.मं. स्वामी विष्णुदेवानन्द गिरि जी महाराज एवं म.मं. स्वामी चैतन्य गिरि जी महाराज अत्यन्त संतुष्ट हुये। आपने ग्रन्थ रचना एवं प्रकाशन में विशेष रुचि ली और अनेकों ग्रन्थों का लोककल्याणार्थ प्रकाशन बड़े धैर्यपूर्वक करवाया। आप भारत के आध्यात्मिक एवं धार्मिक क्षेत्र के आचार्यों में अग्रगण्य हैं। साधु समाज की दृष्टि में आप की क्षमता, शक्ति, लगन, तत्परता, विद्वत्ता तपश्चर्या सहिष्णुता एवं उदारता सभी गगन-चुम्बी और अलौकिक है। आध्यात्मिक संस्कृति के सर्वाङीन विकास और जन जीवन को दिव्यालोक प्रदान करने में आपने युगपुरुष की भूमिका निभाई है।

१० दिसम्बर १९९६ को आपके पावन जीवन के ७५ वर्ष पूर्ण होने पर आपका अमृत महोत्सव सन्तों एवं भक्तों ने बड़ी धूमधाम से मनाया और आपके सुदीर्घ स्वस्थ जीवन की आशुतोष भगवान् शंकर से प्रार्थना की। आषाढ़ शु. ७ वि. सं. २०५५ से सवा वर्ष पर्यन्त कैलासाश्रम में आपके पीठासीन हुए तीस वर्ष होने के उपलक्ष्य में "देवानुग्रह त्रिदशक" महोत्सव मनाया जा रहा है।